# जो अंत में आयेगा वह निकम्मा!



जो अंत में आयेगा

वह निकम्मा!






“आज कितनी गर्मी है,” बॉबी ने कहा.

“इतनी गर्मी है कि गेंद नहीं खेल सकते.

इतनी गर्मी है कि दौड़ नहीं सकते.

इतनी गर्मी है कि बाइक नहीं चला सकते.”

“इतनी गर्मी है कि कुछ भी नहीं कर सकते,”

विल्ली ने कहा.




दोनों की माताओं ने अनुमति दे दी.
“तैराकी का अपना जाँघिया
साथ ले जाना न भूलना, विल्ली,”
माँ ने मज़ाक करते हुए कहा.

“इतनी गर्मी नहीं है कि
तैरने न जा सकें,” बॉबी ने कहा.
“हां! चलो, तैरने चलें!”
विल्ली बोला.
“मैं घर जाकर
माँ से पूछता हूँ,” बॉबी ने कहा.
“मैं भी,” विल्ली ने कहा.
“पाँच मिनट बाद यहाँ मिलते हैं.”






स्विमिंग पूल की ओर जाते हुए
बॉबी और विल्ली के भेंट फ्रैडी से हुई.
वह अपने घर की सीढ़ियों पर बैठा था.
उसे भी गर्मी लग रही थी.

“हे, फ्रैडी!
हम तैरने जा रहे हैं.
हमारे साथ आना चाहोगे?”
“मैं माँ से पूछ कर आता हूँ,”
फ्रैडी बोला.



"तुम तैरने जा सकते हो,"
उसकी माँ ने कहा.
"लेकिन याद रखना अभी तुम्हें
गहरे पानी में तैरना नहीं आता.
इसलिये गहरे पानी से दूर रहना."
"मैं गहरे पानी में नहीं जाऊँगा,"
फ्रैडी बोला.

भागता हुआ वह घर से बाहर आया.
"मैं जा सकता हुआ," वह चिल्लाया.
"बढ़िया!" विल्ली ने कहा. "चलो चलें!"




लॉकर रूम आकर उन्होंने
अपने तैराकी के जाँघिये पहन लिए.
उन्होंने झटपट स्नान किया और
स्विमिंग पूल की ओर दौड़े.

"सुनो बच्चो! दौड़ो मत!"
टॉम, जो लाईफगार्ड था, चिल्लाया.
"तुम्हें नियमों की जानकारी है."
उन्होंने नियमों की सूची देखी.

## पूल के नियम

- न भागना और न किसी को धक्का देना.
- किसी को परेशान न करना.
- पूल के पास खाने की कोई चीज़ न ले जाना.
- खाने के तुरंत बाद पानी से बाहर रहना.
- लड़कियों को नहाने की टोपी पहननी होगी.
- जब लाईफगार्ड उपस्थित नहीं हो तो कोई पूल में नहीं जाए.
- पूल में कूदने से पहले अच्छी तरह से देख लें.
- डाइविंग बोर्ड के सामने तैरना मना है.
- गहरे पानी में वही जाए जिसे गहरे पानी में तैरना आता है.
- हर समय सावधान रहो ताकि पछताना न पड़े.

"ठीक है," विल्ली ने कहा.
"सबसे पहले कौन पानी में जायेगा?"
उसने पानी में अपना एक पाँव डुबाया.
"अरे, यह तो ठंडा है," वह चिल्लाया.



बॉबी गहरे पानी में कूद गया.
“जो अंत में आयेगा वह निकम्मा!”
उसने चिल्ला कर कहा.
“मैं नहीं हूँ,” विल्ली बोला.
वह भी गहरे पानी में कूद गया.





“मुझे लगता है कि मैं ही निकम्मा हूँ,”
फ्रैडी ने कहा.
“मैं गहरे पानी में नहीं जा सकता.”
वह पूल के दूसरे किनारे की ओर गया
और जहाँ पानी कम गहरा था
वहाँ कूद गया.



“हे, मुझे देखो!
मैं एक व्हेल हूँ,”
विल्ली ने कहा.

“हे, मुझे देखो!
मैं एक पनडुब्बी हूँ,”
बॉबी ने कहा.

“मुझे देखो!” विल्ली चिल्लाया.
“और इस बड़े छपाके को देखो!”

छपाक!




“क्या सच में तुम
बड़ा छपाक देखना चाहते हो?”
बॉबी ने चिल्ला कर कहा.

छपाक!




“यह तो कमाल का था,” फ्रैडी ने कहा.
“काश मैं भी ऐसा कर पाता.”

“चलो पकड़न-पकड़ाई खेलें,” बॉबी ने कहा.
“फ्रैंडी, तुम पकड़ो.”
“ओह, यह उचित नहीं है,” फ्रैंडी बोला.
“मैं गहरे पानी में तैर नहीं सकता.
मैं ही सारा दिन पकड़ता रहूँगा!”
“ठीक है,” विल्ली ने कहा.
“हम कुछ और खेलते हैं.”
तभी दो लड़कियाँ तैरती हुई वहाँ आईं.
“क्या तुम हमारे साथ रेस करोगे?”
लड़कियों ने पूछा.



“अरे, क्या कह रही हो,” विल्ली बोला
“तुम लड़कियों को हम
रेस में हराना नहीं चाहते.”
“हाँ,” बॉबी बोला. “हम जीत जायेंगे
और तुम रोना शुरू कर दोगी.”
“नहीं, हम नहीं रोयेंगी. चलो, रेस करें!”
लड़कियों ने कहा.
“तुम हारना ही चाहती हो तो ठीक है,”
बॉबी बोला.
फ्रैडी ने रेस शुरू कराई.
“तैयार! एक! दो! तीन!”



विल्ली तेज़ तैर रहा था.
बॉबी भी तेज़ तैर रहा था.
लेकिन लड़कियाँ उनसे तेज़ तैर रही थीं.
उन्होंने लड़कों को आसानी से हरा दिया.

"क्या तुम दुबारा रेस करना चाहते हो?"
लड़कियों ने पूछा.
"आज नहीं," विल्ली बोला.
"बॉबी और मैं पूल में कूद-कूद कर
बहुत थक गये हैं.
हम किसी और दिन रेस करेंगे."



“वह लड़कियाँ तो
बहुत तेज़ तैरती हैं,” विल्ली ने कहा.
“लेकिन हम उनसे अच्छी डुबकी
लगा सकते  हैं,” बॉबी ने कहा.
फ्रैडी उन्हें पानी में कूदते देखता रहा.
वह पूल के किनारे बैठा था और
उसके पाँव गहरे पानी के अंदर थे.
“एक दिन मैं भी
अच्छी डुबकी लगाऊँगा,”
उसने धीमे से कहा.



पूल के दूसरी तरफ
दो बड़े लड़के
सब को तंग कर रहे थे.
वह धक्का देकर छोटे बच्चों को
पानी में गिरा रहे थे.
अचानक वह लड़के
फ्रैडी के पीछे आ गये.
“पानी में डुबकी लगाओ!” वह चिल्लाये.
उन्होंने उसे पूल में धकेल दिया.



फ्रैडी गहरे पानी में जा गिरा.
नीचे,
नीचे,
वह और नीचे चला गया.
वह पानी के ऊपर आया.
वह फिर पानी में डूब गया
और नीचे चला गया.
सहायता के लिए चिल्लाने हेतु
उसने अपना मुंह खोला.
लेकिन मुंह खोलते ही वह
पानी निगल गया.



उसने हाथ बढ़ाया –

और एक हाथ ने उसका हाथ पकड़ लिया.

यह टॉम था, लाईफगार्ड

टॉम ने खींच कर फ्रैडी को बाहर निकाला.





फ्रैडी बेंच पर बैठ गया.

वह बहुत पानी निगल गया था.

वह खांसने लगा.




“तुम क्या कर रहे थे,
क्या सारा पानी पीना चाहते हो?”
टॉम ने मज़ाक किया.
लेकिन फ्रैडी ने कोई मज़ाक न किया था.
वह घबराया हुआ था.



वह रोना चाहता था.
लेकिन वह चाहता था कि विल्ली
और बॉबी उसे रोता हुआ न देखें.
वह बैठ गया और कांपने लगा.
उसे ठंड लग रही थी.




घर लौटते समय बॉबी ने कहा,
“मैं चाहता हूँ कि एक बार वह लड़के
मिल जाएँ जिन्होंने
फ्रैडी को पानी में धकेला था.”

“चलो, कल फिर तैरने जायेंगे,”
विल्ली बोला.
“देखता हूँ कल मेरी
तबीयत कैसी होगी,” फ्रैडी ने कहा.




अगले दिन बॉबी और विल्ली
फ्रैडी के घर आये.
“चलो, तैरने चलें,” विल्ली ने कहा.
“मैं नहीं आ सकता,” फ्रैडी बोला.
“मैं बीमार हूँ.”
“क्या हुआ?” बॉबी ने पूछा.

“मुझे ज़ुकाम हो गया है,” फ्रैडी ने बताया.
“तुम बीमार तो नहीं लगते,”
बॉबी बोला.
“हम कल फिर आयेंगे.
आशा है तुम स्वस्थ हो जाओगे,”
विल्ली ने कहा.



अगले दिन वह फिर आये.
“आज तुम्हारा ज़ुकाम कैसा है?
उन्होंने पूछा.
“पहले से बेहतर है,” फ्रैडी ने कहा.
“चलो, आज तैरने चलते हैं,”
विल्ली बोला.





“मैं तैर नहीं सकता.
मेरी टाँग में चोट लगी है.” फ्रैडी बोला.
फ्रैडी की माँ खिड़की से बाहर
देख रही थी.
“तुम बॉबी और विल्ली के साथ
तैरने क्यों नहीं जाते?”
उसने फ्रैडी से पूछा.

“मेरी टाँग में दर्द है,” फ्रैडी ने कहा.
“मुझे लगता है कि पानी में तैरने से
तुम्हारी टाँग का दर्द
कम हो जाएगा,” वह बोली.
“और शायद तुम गहरे पानी में
तैरना सीख जाओ.
मुझे विश्वास है टॉम तुम्हारी मदद करेगा.”
“ठीक है, मैं जाऊँगा,” फ्रैडी बोला.
“लेकिन मुझे नहीं पता कि
घायल टाँग के साथ
मैं कैसे तैर पाऊँगा.”






"मैं गहरे पानी में तैरना
सीखना चाहता हूँ," उसने कहा.
"क्या आप मुझे सिखायेंगे?"
"पानी में कूद जाओ," टॉम बोला.
"मुझे दिखाओ तुम कैसे तैरते हो."

"हेलो, फ्रैडी," टॉम ने कहा.
"तुम्हें देख कर अच्छा लगा.
पूल का सारा पानी न पी जाना."
फ्रैडी हंस दिया.



फ्रैडी तैरने लगा.
"तुम पानी बहुत उछाल रहे हो.
ज़रा धीरे.
सही ढंग से तैरना सीखो,"
टॉम ने कहा.
"पहले पानी में
सांस लेना सीखो.
ज़रा बुलबुले फूंकों," टॉम बोला.
फ्रैडी ने वैसा ही क्या.





"यह ठीक है," टॉम बोला.
"अब पानी पर तिरना सीखो.
घबराओ नहीं," उसने कहा.
"मैं तुम्हें पानी में डूबने नहीं दूंगा."
जल्दी ही फ्रैडी पानी पर
तिरना सीख गया.

“अब इस तरह पाँव चलाओ:



और अपने हाथ इस तरह घुमाओ:





कोशिश करो,” टॉम बोला.
जैसा टॉम ने उसे करने को कहा
वैसा ही फ्रैडी ने किया.
“यह थोड़ा अच्छा है,” टॉम बोला.
“ऐसे ही हर दिन अभ्यास करो
और शीघ्र ही
तुम गहरे पानी में तैर पाओगे.”



“टाँग में दर्द होते हुए भी
तुम बहुत अच्छे से पाँव
चला रहे हो,” बॉबी ने कहा.
“अब दर्द कम है,”
फ्रैडी बोला. वह मुस्कराया.

फ्रैडी ने खूब मेहनत की.
हर दिन उसने ऐसा किया:



उसने पानी में चलना सीखा.



उसकी तैराकी सुधरती गयी.



“आज गहरे पानी में तैरने का
प्रयास करेंगे,” टॉम ने कहा.
“फ्रैडी गहरे पानी में
तैरने जा रहा है,”
बॉबी चिल्लाया.
“बहुत बढ़िया, फ्रैडी!
तुम कर पाओगे,” विल्ली बोला.

फ्रैडी पानी में कूदा.
वह तैरने लगा और तैरता, तैरता
दूसरे किनारे तक पहुँच गया.
“मैंने कर लिया! मैंने पूल पार कर लिया!
मैं गहरे पानी में तैर सकता हूँ!”
“अब तुम एक अच्छे तैराक हो,”
टॉम ने कहा.



"हे, वहाँ उनको देखो!"
बॉबी ने कहा.
"वह हैं दो लड़के
जिन्होंने फ्रैडी को धक्का देकर
पूल में गिरा दिया था."

"चलो तैरते हैं," विल्ली ने कहा.
वह गहरे पानी में कूद गया.
"मुझे देखो! मैं तोप का गोला हूँ,"
वह चिल्लाया.
"मुझे देखो! मैं एक विशाल मछली हूँ,"
फ्रैडी चिल्लाया.





दोनों लड़के फिर शरारत कर रहे थे.
वह छोटे लड़कों को धक्का देकर
पानी में गिरा रहे थे.
फ्रैडी पूल से बाहर आया.
“हे, तुम दोनों!” फ्रैडी ने चिल्लाया.
“रुको, ऐसा मत करो.”

“क्या तुम हम से बात कर रहे हो?”
उन्होंने पूछा.
“हाँ,” फ्रैडी बोला. “बस अब
शरारतें मत करो.”
उन्होंने फ्रैडी को देखा और हंसने लगे.
“तुम हमें रोकने वाले हो?”

“हाँ, वह तुम्हें रोकेगा,”
विल्ली ने कहा.
“वह अवश्य रोकेगा,” बॉबी बोला.





“और मैं भी तुम्हें रोकूँगा!”
टॉम ने कहा. “बाहर निकल जाओ
और जब तक नियमों का
पालन नहीं करते, यहाँ नहीं आना.”

“जो अंत में आयेगा वह निकम्मा!”
फ्रैडी ने कहा.

“मैं नहीं हूँ,” विल्ली चिल्लाया.
“मैं नहीं हूँ,” बॉबी चिल्लाया.
वह सब एक साथ
पानी में कूद गये.



वह सब एक साथ पानी से बाहर आये.
“तो,” फ्रैडी बोला.
“कोई निकम्मा नहीं है!”

समाप्त